श्रीराजेन्द्रप्रवचन-कार्यालय-सिरीज़ ३७



श्रीसौधर्मबृहत्तपागच्छीय-

# अक्षयनिधितप-विधि ।

तथा

# श्रीपोषध-विधि ।

[illegible]

प्रकाशक—

साध्वी श्रीफूलश्रीजी के सदुपदेश से श्रीसौधर्म
बृहत्तपागच्छीय-जैन श्वेताम्बर-संघ ।
ग्याधरौद ( मालवा )

—⁂—

| | | |
|---|---|---|
| श्रीवीर-नि० २४६९ | द्वितीय-संस्करण | विक्रम-सं० १९९९ |
| राजेन्द्रसूरि-सं० ३५ | १००० | सन् १९४३ ईस्वी |

मूल्य-सदुपयोग ।

मुद्रक-शाह गुलाबचन्द लल्लुभाई, श्री महोदय प्रीन्टींग प्रेस
भावनगर

## सूचना—

पौषध-विधि में जहाँ-जहाँ पर खमासमण, या खमा०, इरियावहि०, तस्स उत्तरी०, अन्नत्थ०, लोगस्स०, इच्छाकारेण०, अड्ढाइज्जेसु०, नमुत्थुण०, वंदणवं०, पुक्खरवरदी०, सिद्धाण बुद्धाण० सव्वलोए अरिहंत०, जावंति०, जावंत०, नमोऽर्हत्सिम०, उवसग्गहर०, जय वीयराय०, सकलकुशलवल्ली०, चउकसाय०, करेमि भंते०, सामाइयवयजुत्तो०, अब्भुट्ठिओहं अब्भिंतर०, सात लाख०, जगचिंतामणि०, मन्हजिणाण, आदि लिखा हो वहाँ पर पूरा—पाठ, एवं गमणागमणे लिखा हो वहाँ 'इरियासमिति भासासमिति' इत्यादि पूरा पाठ बोलना चाहिये। जिस जगह 'इरियावहि' करके लिखा हो वहाँ इरियावहि०, तस्स उत्तरी० अन्नत्थ०, चार नवकार का काउस्सग्ग पार के लोगस्स० कहना समझना चाहिये।



# प्राथमिक-वक्तव्य।



खाचरौद-श्रीसंघ की भावना सर्वानुमत से साध्वीजी का सं० १९९९ का चौमासा खाचरौद में कराने की हुई। आज्ञा प्राप्त करने के लिये संघ के तरफ से एक डेप्युटेशन भूति ( मारवाड़ ) में विराजमान प्रातःस्मरणीय आचार्यदेवेश श्रीमद् विजययतीन्द्रसूरीश्वरजी महाराज की सेवा में भेजा गया। हमारे भाग्योदय से आचार्यदेवने वयस्थविरा-श्रीपुष्पश्रीजी श्रीमगनश्रीजी श्रीउत्तमश्रीजी और श्रीलक्ष्मीश्रीजी एवं चार साध्वीओं का खाचरौद में चौमासा करने का आज्ञापत्र दे दिया। संघने उस आज्ञापत्र के सहित एक डेप्युटेशन राजगढ़ ( मालवा ) साध्वीजी के पास भेजा। साध्वीजीने आज्ञापत्र को देख कर खाचरौद में चौमासा करने की जय बोला दी।

बाद साध्वीजी राजगढ़ से विहार कर रास्ते के गाँवों में स्थिरता करती हुई बड़ावदा पधारीं। वहाँ आपके उपदेश से एक जैनपाठशाला और एक जैनसेवामण्डल कायम हुआ। फिर वहां से आप पतलाणा पधारीं। यहां आपके उपदेश से एक अष्टाह्निकामहोत्सव और स्वामिवात्सल्य आदि शुभ कार्य हुए। यहाँ से विहार करके आपका पधारना खाचरौद हुआ और वर्षावास की स्थिरता कायम हुई। व्याख्यान में 'भगवती सूत्र' और भावनाधिकार में 'सम्यक्त्वकौमुदी' बाचना आरम्भ किये-जिसको सुनने के लिये जैन-अजैन श्रोताओं की संख्या अच्छी उपस्थित होती थी। यहाँ साध्वियों के चातुर्मास विराजने से पर्युषणपर्व में अन्दाजन एकसो एक श्रावक श्राविकाओंने अक्षयनिधितप का आराधन करके बड़ी धामधूम से अष्टाह्निका-महोत्सव किया। चातुर्मास में पचरंगीतप और सिद्धितप का भी आराधन भारी उत्साह से हुआ। इन तपों के उत्सवों का निरीक्षण करने के लिये रतलाम, जावरा, मन्दसौर, महीदपुर, नारायणगढ़, बारोदा,

पचलाणा, वरडावदा, आलोट, वडनगर आदि गाँवों के श्रावक श्राविकाओंने भी पधार कर लाभ प्राप्त किया था। इस प्रकार सारा चतुर्मास तपस्या, प्रभावना, पूजा, रथयात्रा, वरघोडा आदि धार्मिक कार्यों के साथ सोत्सव सानन्द व्यतीत हुआ।

प्रस्तुत 'श्रीअक्षयनिधितपविधि तथा पौषधविधि' नामक पुस्तक गुरुणीजी–श्रीमानश्रीजी श्रीमनोहरश्रीजी श्रीभावश्रीजी की आज्ञावर्त्तिनी शान्तस्वभावशालिनी–श्रीमति–साध्वीजी–श्रीसोहनश्रीजी के स्वर्गारोहण के स्मारक रूप में साध्वीजी श्रीफूलश्रीजी, मगनश्रीजी, उत्तमश्रीजी, लक्ष्मीश्रीजी के सदुपदेश से खाचरोद–जैनसंघने छपा कर प्रकाशित की है। इसके जिज्ञासु भाईबहिनों को पोस्टखर्च भेज कर पुस्तक मगा लेना चाहिये। पुस्तक मिलने के पते पुस्तक में पिछले पृष्ठ पर छपे हुए हैं।

संवत् २००० }
चैत्रशुक्ला ५ }

मुनि–विद्याविजय।
मु० सियाना ( मारवाड )



# प्रासंगिक-प्रदर्शन।



संसार में जिस प्रकार अविधि से खेत में डाला हुआ बीज वृद्धि नहीं पाता, अविधि से लगाया हुआ बाग सफल नहीं होता, अविधि से बनाया गया भोजन परिणाम-सुन्दर नहीं होता और अविधि से किया हुआ कोई भी कार्य कार्यरूप में परणित नहीं होता। उसी प्रकार पूजा, सामायिक, प्रतिक्रमण, पौषध, आदि धार्मिक-क्रियाएँ भी अविधि से वास्तविक फल-प्रदाता नहीं होतीं। इसीसे शास्त्रकार महर्षियोंने हरएक धार्मिक-क्रिया का विधि-विधान कायम किया है और स्पष्ट लिखा है कि आत्म-हित की चाहना रखने एवं संसार-परिभ्रमण का दुःख मिटाने की अभिलाषा रखनेवाले पुरुष-स्त्रियों को धर्म सम्बन्धी प्रत्येक क्रिया विधि पूर्वक ही करना चाहिए। जो लोग विधि-मार्ग की अवहेलना कर, या शून्य-मनस्क हो धर्म-क्रियाओं का आचरण करते हैं, उन्हीं को उनका यथार्थ फल-लाभ नहीं मिलता।

शास्त्र-निर्दिष्ट अनेक धर्मक्रियाओं में से पौषध भी एक साधु के समान उत्तम प्रकार की क्रिया है, जो धर्म को परिपुष्ट करनेवाली और दुःख सन्ताप का नाश करनेवाली है। इसमें सावद्य व्यापार का त्याग, शरीर-विभूषा का परिहार, ब्रह्मचर्य का पालन और यथाशक्ति उपवास, आयंबिल, निविगइ या एकासणा तप का आचरण किया जाता है, एवं प्रतिलेखनादि क्रियाएँ साधुवत् जयणा पूर्वक की जाती

श्रावकों के लिये क्रमिक आत्म-विकासार्थ जो द्वादश व्रत बतलाये गये हैं, उनमें से यह ग्यारहवा, चार शिक्षाव्रतों में से तीसरा शिक्षा-व्रत है जो चार पहर, आठ पहर या अधिक अवधि तक भी अपनी इच्छा के अनुसार किया जा सकता है। इस व्रत के प्रभाव से सुव्रतसेठ आनन्दादि अनेक भव्य परमानन्द विलासी बने हैं। इसीसे कहा जाता है कि-' भवोरगमदच्छेदे, पौषधव्रतपौषधव्रतम् '-संसार-रूप सर्प का मद उतारने में यह व्रत पौष-मास के समान है।

प्रस्तुत पुस्तक में इसी पौषध-व्रत की विधि बड़ी सुगमता से गुम्फित है-जिसको वाच कर अल्प-पठित पुरुष-स्त्री भी अपनी पौषध-क्रिया सद्रुलियत से कर सकते हैं। वर्तमान में प्रेसों का साधन होने से 'पौषधविधि' की अनेक पुस्तकें प्रकाशित हो चुकी हैं, उनमें प्राय विधि की समानता नहीं है। इस कारण इस फेर-फार के लिये कभी कभी पौषध-कारकों में परस्पर कलह भी पैदा हो जाता है जो इसकी आराधना को दूषित किये बिना नहीं रहता। यहाँ तक कि वैमनस्य के वजह से लोग पौषध करना भी छोड़ देते और प्रत्युत उसकी निन्दा करने लग जाते हैं, अत इसकी विधि की समानता होना जरूरी है। बस इसी हेतु को लक्ष्य में रख कर श्रीसौधर्मबृहत्तपागच्छ में सब जगह समान रूप से पौषधविधि प्रचलित होने के लिये यह विधि तैयार करके छपा कर प्रकाशित की गई है, अस्तु। पौषध, दिशावकासिक और सामायिक कार्यों को क्रिया की निर्दोषता के लिये नीचे के दोष भी टालने की खप रखना चाहिये। इन क्रियाओं के करते समय आभूषण-गहना, ईंगलिश-छोटी घड़ी, स्वर्णमय-बटन आदि जोखिमी कोई चीज पास में नहीं रखना

चाहिये। ऐसी चीजों को सम्भाल रखने या गुम जाने की चिन्ता रहती है, यदि गुम जाय तो आर्त्त-रौद्र भी पैदा होता है-जिससे उन क्रियाओं में दोष लगता है।

## पौषध के पांच अतिचार—

" १-शय्या-संथारा की भूमि अच्छी तरह नहीं देखना और देखे तो बराबर नहीं देखना। २-शय्या-संथारा की जमीन अच्छी तरह नहीं पूंजना और पूंजे तो बराबर नहीं पूंजना। ३-स्थंडिल-मात्रा करने की भूमि अच्छी तरह नहीं तपासना, तपासे तो बराबर नहीं तपासना। ४ स्थंडिल-मात्रा तथा पोसहशाला की जगह नहीं पूंजना और पूंजे तो बराबर नहीं पूंजना। ५-पौषध अधूरा पारना, पौषध में घर या व्यापार की चिन्ता करना और पौषध के दोष टालने की राय नहीं रखना।"

## पौषध के अठारह दोष—

" बिना पौषधवाले का लाया हुआ आहार, पानी आदि वापरना १, पौषध में सरस-स्निग्ध भोजन करना २, उत्तर पारणा में पुष्टिकर विविध सामग्री वापरना ३, पौषध में या उसके निमित्त देह-विभूषा करना ४, पौषध में वस्त्र धोना, धुलाना ५, पौषध में पहनने के लिये आभूषण बनवाना या पहनना ६ पौषध के लिये वस्त्र रंगवाना या रंगना और पौषध में रंगीन वस्त्र वापरना ७, पौषध में शरीर का मैल उतारना, उतरवाना ८, पौषध में अकारण सोना, या बैठे बैठे नीन्द लेना और रात्रि को संथारा पोरिसी भणाये बिना या संथारा किये बिना सो जाना ९, पौषध में स्त्रियों की कथा कहना १० पौषध में भोजन-कथा करना ११, पौषध में राजकथा करना १२, पौषध में देशकथा करना-उसके भले

धुरेपन का वर्णन करना १३, पौषध में जमीन को बराबर देखे पुजे बिना मात्रा या स्थण्डिल परठना १४, पौषध में किसीकी निन्दा करना, कठोर वचन बोलना और चुगली खाना १५, पौषध में माता पिता, भाई, बहिन, स्त्री, पुत्र आदि सम्बन्धियों से सावद्य वार्त्तालाप करना या इनका अधिक परिचय रखना १६, पौषध में चोरों, हरामियों और संसारियों की कथा प्रशंसा करना १७, तथा पौषध में स्त्रियों के अंगोपांग देखना, उनके साथ हास्य कुतूहल करना और रागोत्पादक बातें करना १८। "

दिशावकासिकपौषध के ५ अतिचार—

१ प्रमाण में रक्खी हुई भूमि के बाहर से किसीके द्वारा कोई वस्तु मगाना। २ प्रमाणित-भूमि के बाहर किसीको किसी कार्य के वास्ते आदेश देना या किसी के द्वारा कोई चीज मगाना। ३ नियमित-भूमि के बाहर रहे हुए मनुष्य को खुंखार करके किसी कार्य के लिये सूचना देना। ४ नियमोपरान्त भूमि के बाहरवाले मनुष्य को अपना रूपादि दिखा कर बिना बोले अपने पास बुलाना। ५ नियमित-भूमि के बाहर रहे हुए मनुष्यों को कंकर आदि फैंक कर कोई सन्देश कहना।

सामायिक के ५ अतिचार—

१ घर, हाट, आदि के सावद्य व्यापार की मन में चिन्ता करना। २ गाली, कठोर-भाषा और मर्मवचन बोलना। ३ सावद्य-कार्यों में काया को प्रवृत्त करना, बिना पूजे बैठना, भींत आदि का ओठा लेना। ४ सामायिक अधूरी पारना या उसका आदर न करना। ५ निन्द्रादि प्रमाद से सामायिक की या नहीं ? इस प्रकार स्मृति-विहीन होना।

सामायिक के बत्तीस दोष—

" मन के दश दोष—१ दुश्मन को देख कर रोष करना, २ विवेक न रखना, ३ सूत्रार्थ की चिन्ता न करना, ४ मनमें उद्वेग रखना, ५ यश की वाञ्छा करना, ६ गुर्वादि का विनय न करना, ७ लोकापवाद के भय से सामायिक करना, ८ व्यापार की चिन्ता करना, ९ फल का सन्देह रखना, १० धनादि प्राप्ति का नियाणा करना। "

" वचन के दश दोष—कुवचन बोलना १, हुंकारा करना २ पाप का आदेश देना ३, लवारी करना-अधिक बातें करना ४, कलह-कदाग्रह करना ५, आना जाना कहना ६, गाली देना ७, बालकों को रमाना ८ विकथा करना ९, हास्य, मश्करी करना १० । "

" काया के बारह दोष—१ चल-विचल आसन रखना, एक आसन से न बैठना, २ दिशा-विदिशा में देखना, ३ पाप कार्य करना, ४ आलस्य से शरीर को मरोड़ना, ५ गुर्वादिक की आशातना करना, ६ भींत या स्तम्भ आदि का ओठा लेना, ७ देह का मैल उतारना, ८ बार-बार खुजाना, ९ पग ऊपर पग चढ़ा कर बैठना, १० गुह्येन्द्रिय को उघाड़ी रखना, ११ शरीर को वस्त्रादि से ढांकना, १२ निद्रा लेना । "

इन दोषों के अलावा कायोत्सर्ग और वन्दन के दोष भी टालने की यथाशक्ति खप रखना चाहिये । निर्दोष सामायिक, पौषध और दिशावकाशिक करने से ही वास्तविक फल-लाभ मिलता और कर्मों की निर्जरा होकर जन्म-मरण का दुःख मिटता है ।

अक्षयनिधितप-माहात्म्य—

जम्बूद्वीप के दक्षिणार्द्ध भरत-क्षेत्र की राजगृह-नगरी में 'सवर' नामक सेठ रहता था, उसकी स्त्री का नाम 'गुणवती' था। पूर्वजन्मार्जित पाप-कर्म के उदय से उनके घर में दुःख और दारिद्र का निवास था। द्रव्य का अभाव होने से उनका आजीविका-कार्य बड़े सकट से चलता था। कुछ काल के अनन्तर गुणवती के गर्भ रहा-उसके प्रभाव से सेठ को व्यापार में उत्तरोत्तर धन-लाभ होने लगा। अन्य व्यापारी भी उसको योग्य सहयोग देने लगे। इस प्रकार सवर के घर में दिन-दूनी और रात-चौगुनी धन-राशि एकत्रित होने लगी। स्वल्पकाल में ही वह धनद के समान बड़ा धनपति बन गया और लोगों में सर्वत्र वह भारी यशमान हो गया।

गर्भ-स्थिति परिपूर्ण होने बाद गुणवतीने एक अति स्वरूपवती पुत्री को जन्म दिया-उसकी नाल दाटने के लिये गाड़ा खोदते समय भूमि से अशर्फियों के भरे हुए कलश निकले। यह बात राजा के पास पहुँची, उसने और शहर की जनताने सेठ को बड़ा भारी सन्मान दिया। सेठने आनन्दित होकर पुत्र जन्मोत्सव के समान महोत्सव करके अपनी प्रियपुत्री का नाम 'सुन्दरी' कायम किया। क्रम से वह द्वितीया के चन्द्र-सदृश अवस्था, कला विज्ञान, रूप-सम्पत्ति और लावण्य से अपने नाम को सार्थक करने लगी। बाल-क्रीड़ा करते समय सुन्दरी जहाँ-जहाँ जमीन खोदती थी, वहाँ-वहाँ से अनेक मणि, माणिक, मोतियों से भरे हुए कलश निकलते थे। कहा भी है कि—

पदे पदे निधानानि, योजने रसकुम्पिका ।
भाग्य-हीना न पश्यन्ति, बहुरत्ना वसुन्धरा ॥ १ ॥

-भाग्यशालियों के लिये जगह-जगह निधान और योजन-योजन पर रस-कुम्पिकायें विद्यमान हैं। परन्तु पृथ्वी बहुरत्नवाली होने पर भी वे भाग्य-हीनों को दिखाई नहीं देते।

सुन्दरी धीरे-धीरे युवावस्था को प्राप्त हुई, उसकी शरीर-शोभा रम्भा-उर्वशी या रति-प्रीति के समान विशेष दीखने लगा। 'योग्य कन्या योग्य वर को दी जाय तभी दाम्पत्य सुख मिलता है' सेठ के मन में इस चिन्ताने विलास करना आरम्भ किया। आखिर उसी राजगृह नगरी में समुद्रप्रिय सेठ का लड़का 'श्रीदत्त' मिल गया, जो सुन्दरी के अनुरूप वय और गुण में सम्पन्न था। सबरसेठने अत्यन्त धाम-धूम स अपनी प्रियपुत्री सुन्दरी का विवाह श्रीदत्त के साथ कर दिया और दहेज में विपुल धन-सम्पत्ति दी।

ससुर के घर में सुन्दरी के पैर पड़ते ही अगणित निधान प्रगट हुआ-जिससे ससुर-पक्ष क लोगों को अनहद आनन्द हुआ और सुन्दरी की यश कीर्ति बढ़ने लगी। सुन्दरी के मोसाल-पक्ष के लोगोंने भी बड़े आग्रह के साथ सुन्दरी को जीमने का आमन्त्रण दिया जहाँ वह जीमने को गई और निधान प्रगट हुआ। इस प्रकार सुन्दरी जहाँ-जहाँ गई वहाँ-वहाँ उसके चरण पड़ते ही निधान प्रगट होने लगे, इससे उसका मान-पान अधिकाऽधिक बढ़ गया। एकदा वहाँ पर अनेक शिष्यों के परिवार से श्रीधर्मघोषाचार्य का पधारना हुआ। राजा आदि सभी वन्दन करने और उपदेश श्रवण के लिये उनकी सेवा में उपस्थित हुए। आचार्य-भगवान्‌ने समयानुकूल धर्मदेशना देते हुए फरमाया कि—

मनुष्य जन्म को सफल करने के लिये जिनेश्वरोंने दान-शीलादि चार प्रकार का धर्म बताया है। उसमें तपो धर्म की आराधना करने से अपूर्व-पुण्य का बन्ध होता है, जिससे उसे आगामी भव में महान सुख-सम्पत्ति मिलती है। तप निकाचित ( अवश्य भोगने योग्य ) कर्मों को भी अग्निगोला के समान जला कर नष्ट कर देता है। तपस्या के प्रभाव से ही मनुष्य उभय-लोक में मनोहर रूप, दीर्घायु, आरोग्यता, शारीरिक-बल और अटूट धनसम्पत्ति प्राप्त करता है। जो तप या उसके करनेवाले का अनादर करता है, वह रोगी और दरिद्र अवस्था का पात्र बनता है, इतना ही नहीं, किन्तु उसे सदा अपना जीवन गुलामी और निराशा में बिताना पड़ता है।"

व्याख्यान के अनन्तर सुन्दरीने नम्र-भाव से पूछा कि-स्वामिन्! पूर्वभव में मैंने कौनसा धर्माराधन किया? जिससे मुझे स्थान-स्थान पर निधान और यश मिला। आचार्यदेवने फरमाया कि—

"धातकीखण्ड के पूर्व-भरतक्षेत्र में 'खेटकपुर' नामक नगर था, उसमें 'सयम' नामक सेठ रहता था जो धर्म और धन-सम्पत्ति में विश्व-विख्यात था। उसकी पत्नी का नाम 'ऋजुमती' था जो नाना प्रकार के तप करने और ज्ञानाराधना करने में सदा अनुरक्त रहती थी। लोग भी उसके तप की और उसका खूब अनुमोदना करते थे। उसके पाड़ोस में रहनेवाली वसु सेठ की स्त्री 'सोमसुन्दरी' ऋजुमती की प्रशंसा सुन कर अत्यन्त जलती और निन्दा करती थी। कहा भी है कि—

भूख्यो ब्राह्मण खाय धोर, चांप्यो नाग नासतो चोर।
राड मांड ने मावो साद, ए मावथी ऊभरिये मांड ॥

किसी समय संयम-सेठ के पाडोस में आग लगी, वह संयम सेठ के घर के समीप भी आ पहुंची। लोगों को मालूम होने लगा कि अब संयम का घर बचना मुश्किल है। सोमसुन्दरी मन ही मन आनन्द मनाने लगी कि संयम का घर अब तो अवश्य नाश हो जायगा, परन्तु ऋजुमती के तप-प्रभाव से संयम के घर का एक अंश भी नहीं जला, सारा अग्नि-प्रकोप अपने आप शान्त हो गया। सोमसुन्दरी के सारे मानसिक मनोरथ रसातल में चले गये और वह मन ही मन गिड़-गिड़ाती रह गई। इसी प्रकार एक बार चोर-डाकुओं की धाड नगर में आई, इसमें सोमसुन्दरीने सोचा कि-अब की बार संयम-सेठ का घर लुट जायगा। लेकिन ऋजुमती के तप प्रभाव से चोरों की संयम के घर पर दृष्टि तक नहीं पड़ी, उसका बालाग्राम नुकसान नहीं हुआ। आखिर संयमसेठ और ऋजुमती धर्मध्यान में वर्तते हुए मर कर देवलोक चले गये।

सोमसुन्दरी ईर्ष्या और आर्त्त-रौद्र ध्यान से मरणासन्न हुई, एक श्रावक के मुख से नवकार महामंत्र सुना-जिसके प्रभाव से मर कर मथुरा नगरी के जितशत्रु राजा के यहाँ चार राजकुमारों के ऊपर 'सर्वसिद्धि' नामक पुत्री हुई। किसी शत्रुराजाने जितशत्रु पर चढ़ाई की, उसमें जितशत्रु मारा गया। शत्रुराजाने सारी मथुरा को लूट ली और सर्वसिद्धि पर भी भारी संकट आ पड़ा। अपनी प्राणरक्षा के लिये सर्वसिद्धि वहां से रात को अकेली भाग निकली। सारी रात इधर-उधर घूमती रही प्रातःकाल थक कर वह एकान्त स्थान पर बैठ गई। कोई विद्याधर उसके रूप लावण्य पर मुग्ध-बन

कर उसको ले गया और उसने उसके साथ विवाह कर लिया। विवाह होते ही विद्याधर का सर्व ऋद्धि समेत मकान अग्नि से जल गया। अत विद्याधरने सर्वर्द्धि को अनिष्ट समझ कर उसी जगल में छोड़ दी। उस पर एक पल्लीपति की दृष्टि पड़ी, उसने उसको अपने घर में स्त्री बना कर रक्खी। तीसरे दिन ही पल्लीपति का सारा घर जल कर खाक हो गया-जिससे उसने भी उसको निकाल दी। कोई सार्थवाह उसको लेकर चला, पर रास्ते में चोरोंने सार्थवाह का सब धन-माल लूट लिया, वह भी सर्वर्द्धि को छोड़ कर चला गया। इस तरह सर्वर्द्धि सर्वत्र तिरस्कार पाती हुई और दु खी होती हुई उसी जगल के एक तालाब की पाली पर खड़ी होकर अपने कृतकर्म का पश्चात्ताप करने लगी। भाग्य योग से कोई तपस्वी मुनि विहार करते हुए उसी तालाब की पाली पर आ विराजे। सर्वर्द्धिने हाथ जोड़ कर उनसे पूछा कि—'मैंने ऐसा कौन पापकर्म किया जिससे मुझे स्थान स्थान पर दु ख के सिवा और कुछ भी सुख नहीं मिलता ?।'

मुनिवरने ज्ञानबल से कहा कि-पिछले भव में तूने तप और तपस्वियों की बहुत निन्दा की और उनका अनिष्ट करना चाहा है। उसी कर्मोदय से राजपुत्री होने पर भी तेरे को भारी दु ख देखना पड़ा और देखना पड़ेगा। इस दु ख से छुटकारा पाने की इच्छा हो तो 'अक्षयनिधितप' करना चाहिये। जो विधिशुद्धि और अन्त करणशुद्धि से इस तप का आराधन करता है, उसके पास विघ्न और दारिद्र नहीं आते, वह प्रतिदिन इसके प्रभाव से अखूट सुख-समृद्धि पाता है।

सर्वर्द्धिने मुनिवर की बतलाई हुई विधि से यथाशक्ति अक्षयनिधितप का आरम्भ किया। उसको उसने प्रथम, द्वितीय

और तृतीय वर्ष में उत्तरोत्तर सामान्य विधि से और चतुर्थ वर्ष में विशेष विधि से आराधन किया। तप के पूर्ण होने पर वहाँ विद्याधरों का एक समूह क्रीडार्थ आया, उसमें वह विद्याधर भी था–जिसने पहले सर्वर्द्धि के साथ शादी की थी। कई दिनों के बाद प्राप्त अपनी प्रियपत्नी सर्वर्द्धि को वह अपने अन्तःपुर में ले गया, वहाँ वह आनन्द से रहने लगी। विद्याधर के आश्रय में रह कर सर्वर्द्धिने अक्षयनिधि तप की आराधना बड़े समृद्ध भाव से की। उसीके प्रभाव से मर कर तू नगरशेठ की 'सुन्दरी' नामक पुत्री हुई है। पूर्व भव में अक्षयनिधि तपाराधन करने से तेरे को स्थान-स्थान पर निधान और यश प्राप्त हुआ है।"

गुरु के मुखारविन्द से अपना पूर्व-भव सुन कर सुन्दरी को जातिस्मरणज्ञान हुआ, उससे उसने अपने पूर्वभव का स्वरूप यथावत् देखा। प्रसन्न चित्त से गुरु को वन्दना करके सुन्दरी अपने घर आई और उसने समृद्ध-भाव, पव विशाल राय से अक्षयनिधितप का प्रारम्भ किया। उसमें अनेक राजा, मन्त्री, राणी, सेठ, सामन्त आदि लोग भी शामिल हुए। तपाराधना में सुन्दरी के उदार दिल को देख कर लोगोंने उसका नाम 'अक्षयनिधि' रक्खा और वह उसी नाम से सर्वत्र प्रसिद्ध हुई। देवताओंने भी प्रसन्न होकर उसके ऊपर पुष्प-वृष्टि की। इस प्रकार सानन्द सुखभोग करते हुए सुन्दरी को दिव्य-स्वरूप चार पुत्र और चार पुत्रियों की प्राप्ति हुई। अन्त में विषय-वासना से विरक्त होकर सुन्दरीने भागवती दीक्षा ली। उसका भले प्रकार परिपालन कर और शुक्लध्यान से घनघाती कर्मों का नाश कर उसने केवल-ज्ञान प्राप्त किया। अवशिष्ट आयु पूर्ण होने पर -

अनन्त और अव्याबाध स्थान पर जाकर जन्म-मरण के दुःख से सदा के लिये छुटकारा पाया।

'अक्षयनिधितप का कितना अपूर्व और अचिन्त्य महत्त्व है?' यह ऊपर के दृष्टान्त से भलीभाँति समझ में आ सकता है। इसलिये जो पुरुष या स्त्री अपनी शक्ति के अनुसार विधि-विधान के साथ इस तप का आराधन करते हैं, वे भी सुन्दरी के समान उभय लोक में अखण्ड सुख-समृद्धि के भोक्ता बनते और सदानन्दी पद ( मोक्ष ) पाते हैं।

ध्यान में रखने योग्य बातें—

अक्षयनिधितप का आरम्भ चैत्री-पंचाङ्ग के अनुसार भाद्रवावदि ४ से किया जाता है और इसकी पूर्णता पन्द्रह दिन में होती है। इसमें प्रति-दिन एकासणा, छेल्ले दिन उपवास और सोलहवें दिन बियासणा किया जाता है। अगर कोई निविगई आयबिल या एकान्तर उपवास करके भी इस तप की आराधना करना चाहे तो कर सकता है। आयबिल में नमक, कालीमिरच आदि चीजें नहीं वापरना, किन्तु आलोना भोजन करना चाहिये। कल्पसूत्र श्रवण वाचन और मोटी तपस्या करने के कारण पर्युषणपर्व के अन्दर इस तप की आराधना का मौका न मिल सके तो श्रावण, आसोज या कार्त्तिक में भी आराधना की जाय तो कोई हरकत नहीं है। परन्तु पागीघर, आसोज ओली और ज्ञानपंचमी, इनमें से कोई भी पर्व शामील लकर आराधना करना चाहिये।

यों तो यह तप चार वर्ष में पूरा होता है, परन्तु अशक्ति के कारण एक या दो वर्ष भी किया जाय तो भी लाभ-दायक ही है। तप की समाप्ति होने पर इसका यथाशक्ति

उजमणा ( उद्यापन ) भी कर लेना चाहिये-जिसमें विविध जाति के फल-फूल, पक्वान्न, सूत्र-ग्रन्थ और ज्ञानोपकरण चढ़ा कर अष्टाह्निकोत्सव पूर्वक अष्टोत्तरिशत-शान्तिस्नात्रपूजा भणाना और सधर्मीवात्सल्य करना चाहिये ।

जितने दिन यह तप किया जाय, उतने दिन तक भूमि-शयन, ब्रह्मचर्य परिपालन, मन-वचन-काया का संयम कलह-कदाग्रह का त्याग, रातदिन स्वाध्याय-ध्यान में वर्त्तना, सांसारिक व्यापार-धन्धों का त्याग और क्रोधादि प्रमादों का परिहार करना चाहिये । तप का वास्तविक फल योग्य विधि-विधान का उपयोग रखने और कषायों को छोड़ने से ही मिलता है । अतएव तप आराधना का जो विधि हो उसको उसी प्रकार शान्ति पूर्वक करना चाहिये ।

इसी प्रकार तीनों टाइम उत्कृष्ट देववन्दन, दोनों टाइम प्रतिक्रमण, जिनप्रतिमा की पूजा 'ॐ ह्रीं नमो नाणस्स' इस पद की बीस माला गिनना, चावलों के पकवान्न स्वस्तिक करके उन पर बादाम-सोपारी मेलना, एकावन लोगस्स का काउस्सग्ग करना और श्रुतज्ञान के दोहा बोल कर खमासमण पूर्वक बीस प्रदक्षिणा देना, इत्यादि क्रिया भी शान्त चित्त से सदा करना चाहिये ।

तप आरम्भ करने के एक दिन पहिले तप करनेवाले श्रावक-श्राविकाओं को भेले होकर शुभ चोघड़िया में जिन मन्दिर, धर्मशाला, उपाश्रय या अन्य निर्दोष स्थान में ऊँचे आसन पर जिस में पन्द्रह सेर चावल समा सकें ऐसा तावा, पीतल, चांदी या मिट्टी का कलश ( घड़ा ), चावलों का स्वस्तिक करके स्थापन करना, उसमें केशर का साथिया

करके रुपा नाणा मेलना, उसके मुख पर श्रीफल रख कर ऊपर लाल-धोला धरका लच्छा ( मोली ) से बांध कर फूलों की माला पहिराना। कलश के दहिने भाग में अखण्ड-दीपक और बांये भाग में कल्पसूत्र या अन्य किसी भी सूत्र की पुस्तक रखना। सामने एक त्रिगडा में छोटी धातुमय जिन प्रतिमा या सिद्धचक्र का धातुमय गट्टा रखना और सारे कम्पाउन्ड को चन्दुवा पूठिया से सिणगारना। अक्षयनिधि तप की आराधना-विधि हमेशा इसी कलश के सामने करना चाहिये।

प्रातःकाल में राइयपडिक्कमण करके इस तप संबन्धी ' ॐ ह्री नमो नाणस्स ' इस पद की बीस माला गिन ली जाय और ' अक्षयनिधितप आराधनार्थं करेमि काउस्सग्ग अन्नत्थ० ' कह कर पचावन लोगस्स का काउस्सग्ग कर लिया जाय अथवा उस वक्त टाइम न मिलने पर देवसियपडिक्कमण किये बाद रात को भी कर लिया जाय तो कोइ हर्जा नहीं है। अपनी सहुलियत के मुताबिक किसी भी समय पर माला गिन लेना और काउस्सग्ग कर लेना चाहिये।

—विजययतीन्द्रसूरि।



# अक्षयनिधितप-विधि।



प्रातःकाल में तप-कारक श्रावक-श्राविका को प्रथम जिनप्रतिमाजी की पूजा करके स्नात्रपूजा भणाने बाद कलश के सामने बाजोट के ऊपर चावलों के एकावन साथिया कर उन पर बदाम, सुपारी, पतासा और यथाशक्ति पैसा या आनी चढ़ना। फिर एक खमासमण दे कर 'इच्छाकारेण सदिसह भगवन्! इरियावहिय पडिक्कमामि? इच्छं, इच्छामि पडिक्कमिउं इरियावहियाए०, तस्स उत्तरी०, अन्नत्थ०' कह कर एक लोगस्स या चार नवकार का काउस्सग्ग करके लोगस्स कहना। फिर 'इच्छाकारेण सदिसह भगवन्! श्रीअक्षय निधितप आराधनार्थ चैत्यवन्दन करु? इच्छं' कह कर नीचे का चैत्यवदन कहना।

शासनपति महिमा-निधि, वर्द्धमान जिनदेव।
वासव नरपति आय के, सेव करे नितमेव॥ १॥

समवसरण में बैठ के, भाख्यो भवि हितकार।
अक्षयनिधितप आदरो, ज्ञान-रयण दातार॥ २॥

चेइयवंदन पडिकमण, ब्रह्मचर्य-व्रत धार ।
ज्ञान ज्ञानि की सेवना, करिये चित्त उदार ॥ ३ ॥

सूत्रें तप बहुविध कह्या, शिवसुख दायक जेह ।
अक्षय वैभव पामवा, ए तप पण गुण गेह ॥ ४ ॥

विधियुत जे आराधशे, थिर कर मन वच काय ।
सूरियतीन्द्र-पद ते लहे, सुन्दरी सम सुखदाय ॥५॥

'नमुत्थुण०' बोलके 'आभवमखंडा' तक जय वीयराय कहना । फिर दो खमासमण दे कर 'इच्छाकारेण संदिसह भगवन् ! चैत्यवन्दन करूं ? इच्छ' कह कर नीचे का चैत्यवन्दन कहना ।

भव-भंजन जिनवीरनो, वर्ते शासन आज ।
आगमवाणी तेहनी, राजे सयल समाज ॥ १ ॥

सम्यग् श्रुत की संपदा, सहज सत्य प्रमाण ।
विषमा पंचमकाल में, करे शुद्ध सरधान ॥ २ ॥

अक्षयनिधि-तप तेहमां, भाख्यो केवलिराय ।
विधि संयुत आराधतां, कर्म-रोग मिट जाय ॥ ३ ॥

चरम जिनेश्वर-शासने, द्योतित तपः प्रकाश ।
सूरियतीन्द्र तप भावने, वन्दे भाव हुलास ॥ ४ ॥

'जं किंचि नामतित्थं०, नमुत्थुणं०' खड़े होकर 'अरिहंतचेइयाणं०, अन्नत्थ०' कह कर एक नवकार

का काउस्सग्ग कर, पार कर 'नमोऽर्हत्सिद्धाचार्योपाध्यायसर्वसाधुभ्यः' बोल कर नीचे की थुई कहना।

सेवो भविषण तपपद भावे, द्वादश भेद विचारी जी,
बाह्य अभ्यन्तर करता भर्के, कर्मकष्ट अघ टारी जी।
अन्तर आतम ध्यान अभ्यासे, संवर ममता वारी जी,
अनुपम लीला सपद पावे, अविचलपद अधिकारी जी १

'लोगस्स०, सव्वलोए अरिहंतचेइयाणं०, अन्नत्थ०' एक नवकार का काउस्सग्ग कर, पार कर नीचे की थुई कहना।

समवसरण में कनकसिंहासन, त्रिभुवन नायक राजेजी
धीमथानक तप करता पामे, सुखसमृद्धि समाजे जी ॥
वीरादिक चोवीस जिनेश्वर, तप करी कर्म खपाया जी।
निर्मल केवल जेहनु शासन, वर्त्ते जग सुख-दायाजी॥

'पुक्खरवरदी०, सुअस्स भगवओ करेमि काउस्सग्ग वंदणवत्तियाए०, अन्नत्थ०' एक नवकार का काउस्सग्ग कर, पार कर 'नमोऽर्हत्सिद्धा०' बोल कर नीचे की थुई कहना।

कर्म महीधर भेदन पवि सम, तपवर बहुविध जाणो जी।
अक्षयनिधि गुण-सपद दाता, श्रुतधर सूत्र प्रमाणो जी॥

गुरुगम विधि उद्यापन माथे, आराधो भलि भावे जी।
सूरियतीन्द्रशिव सुन्दरी वरवा, अहनिशतपनेध्यावेजी

'सिद्धाण बुद्धाण०' नीचे बैठ कर 'नमुत्थुणं०' खड़े होकर 'अरिहंतचेइयाणं० अन्नत्थ०' एक नव कार का काउस्सग्ग कर, पार कर 'नमोऽर्हत्सिद्धा०' बोल के नीचे की थुई कहना।

श्रुतदेवी जिनवाणी, भापक लोकाऽलोक।
जिनपति इम भाषे, देवे गणधर थोक॥
माली-अर्जुन पावा, दृढप्रहारी जाण।
तप वर आचरता, पाम्या पद निर्वाण॥ १॥

'लोगस्स०, सव्वलोए अरिहंतचेइयाणं०, अन्नत्थ' एक नवकार का काउस्सग्ग कर, पार कर नीचे की थुई कहना।

सुविहित मुनि सूरि, वरिया पद महानन्द।
श्रीजे भव तप करी, पाया पद जिनचन्द॥
उग्रस्थपणे तप, करतां अतिशयवन्त।
केवल महा-भोगी, पूजे सुरगण-सन्त॥ २॥

'पुक्खरदीवड्ढे० सुअस्स भगवओ करमि काउस्सग्ग वंदणवत्तियाए० अन्नत्थ०' एक नवकार का काउस्सग्ग कर, पार कर 'नमोऽर्हत्सिद्धा०' नीचे की थुई कहना।

इम तपवर धारी, तस पटधर सुखकार ।
सिद्धान्ते भाख्या, दोय हजार ने चार ॥
पचम कलिकाले, युगप्रवर अवतार ।
सूरियतीन्द्र तो वन्दे, आणी भाव उदार ॥ ३ ॥

' सिद्धाण बुद्धाण० ' नीचे बैठ कर ' नमुत्थुण०, जावंति०, खमा०, जावत०, खमा०, नमोऽर्हत्सिद्धा०, उवसग्गहर० ' अथवा नीचे का स्तवन कहना ।

कर रे कर रे कर रे, श्रीजिनवद०, ए राह—

अक्षयनिधि–तप आदर रे, आदर आदर आदर रे ।
तप आदरी सपत्ति घर रे, अक्षयनिधि० ॥ टेर ॥

अज्ञान नाशक मिथ्या विनाशक,ज्ञान भानुतम-हर रे।
स्वपर प्रकाशक श्रीश्रुतज्ञान की, भक्ति कर भव तर रे
॥ अ० ॥ १ ॥

पाचों ज्ञान में श्रुत है मोटो, भाखे श्रीश्रुतधर र ।
श्रुत विन बोध न पामे चेतन, जिनश्रुत जग हितकर रे
॥ अ० ॥ २ ॥

ज्ञान आराधे सवि सुख साधे, लीला लहेर जस घर रे ।
ज्ञान की महिमा जग में भारी, भावे नमत चरण नर-
वर रे ॥ अ० ॥

जैनागम में ए तप भाख्यो, सद्गुरु माखे ऊचर रे।
आराधी सुंदरी सुख पाई, अक्षयनिधि सुखकर रे
॥ अ० ॥ ४ ॥

गुरुगम लही अक्षयनिधितप कर, अखूट खजानो भर रे।
सूरिराजेन्द्र यतीन्द्रसूरि का, नित नित उठी समर रे
॥ अ० ॥ ५ ॥

जय वीयराय 'आभवमखंडा' तक कह कर 'खमा० इच्छाकारेण०, चैत्यवंदन करु ? इच्छं' बोल कर नीचे का चैत्यवन्दन कहना।

तप करिये अक्षयनिधि, ऋद्धि-सिद्धि सुख हेत।
ज्ञान-भक्ति भवि आदरो, क्रिया विधान समेत ॥१॥

तपथी नवनिधि सपजे, तपथी होय कल्याण।
तपथी जग यश पामिये, तपथी लहो सुख त्राण ॥२॥

अखट सुख वर पामिये, अखड होय प्रताप।
आणा जग लोपे नहीं, टले भवो-भव पाप ॥ ३ ॥

मिथ्यातमने मेटवा, लेवा सम्पति पूर।
सूरियतीन्द्र अक्षयनिधि, तप करतां अघ दूर ॥ ४ ॥

'नमुत्थुणं०' बोल कर 'जय वीयराय०' सपूर्ण

करना। उपरोक्त उत्कृष्ट चैत्यवन्दन विधि किये बाद अक्षयनिधितप की पूजा नीचे मुताबिक भणाना।

ज्ञानपदपूजा। दोहा—

नवपद में पद सातमो, स्व-पर प्रकाशक ज्ञान।
आराधो भक्ति भाव से, हरो अनादि अज्ञान ॥१॥

ढाल १, स्वामी सीमधर उपदिशे०, ए राह—

नमिये भवि श्रुत नाणने, इण परभव सुखकारी रे।
ज्ञाने शिव सम्पति लहो, अक्षय सुख अविकारी रे
॥ न० ॥ १ ॥

अज्ञान अन्धता मेटवा, ज्ञानभानु जयवन्तो रे।
पण भेदसु शोभतो, जग में महिमावन्तो रे ॥न०२॥

मति आदि पण ज्ञान में, श्रुत स्व-पर ओलखाये रे।
ज्ञान अवरने जाणिये श्री श्रुतज्ञान प्रभावे रे ॥न०३॥

जिन-भाषित आगमतणो, अर्थ न लहे अज्ञाने रे।
ज्ञाने धर्मना मर्मने, ज्ञान गुणी पहिचाने रे ॥न० ४॥

---

१ प्रात काल प्रतिक्रमण मे एकासनादि का पचक्खाण न लिया हो, तो यहां पर पचक्खाण लेना और ले लिया हो, तो याद कर लेना चाहिये।

ज्ञानीजन जगमे वड़ो, राय राणा सहु नमता रे।
पूजा करो श्रुतज्ञाननी, पावो सुख मन गमता रे ॥न० ५॥

ज्ञानभक्ति करो शुद्ध मने, ज्ञान-अबोधता जावे रे।
ज्ञान ध्यान गुण संपजे, सूरियतीन्द्र स्वभावे रे ॥न०६॥

दोहा—

उपकारी शशि-रवि परे, हितकारी जिम मेह।
तिम मिथ्यातम भेदवा, नमो ज्ञान गुणगेह ॥ १ ॥

ढाल २, श्रीसीमधर साहिब आगे०, ए राह—

ज्ञानाधारे पान अपाननो, जाणे सकल विचार।
भक्ष्याऽभक्ष्य न जे विण जाणे, पामे न शुद्धाचार रे १

'प्राणी! ज्ञान जगत सुखकारी,
परमानन्द दातारी रे प्राणी ज्ञा०' ॥ टेर ॥

कृत्याऽकृत्य सविकल्प विकल्प, धर्माऽधर्मनो मर्म।
ज्ञान रहित जन ए नवि जाणे, ज्ञाने टले सहु भर्म रे प्रा०

ज्ञान विना धर्मश्रद्धा न प्रगटे, कज्ज अकज्ज न जाणे।
कुगुरु सुगुरु गुणी अगुणी सरखा, ज्ञान विना एक
ताणे रे प्रा० ॥ ३ ॥

अज्ञाने हेय ज्ञेय उपादेय, जाणे न षट्-द्रव्य भाव।
भेदाऽभेद विचार न होवे, ज्ञाननो प्रगट प्रभाव रे प्रा०४

ज्ञान आराधो न ज्ञान विराधो, साधो सुख अभिराम।
ज्ञान-भक्ति युक्ति मनरंगे, जिम लहो ध्रुव विश्राम रे
प्रा० ॥ ५ ॥

भूतिनगरना भव्य श्रद्धालु, अक्षयनिधि तप साधे।
यथाविधि किरिया चित चंगे, सम्यक्त्व ज्ञान आराधे
रे प्रा० ॥ ६ ॥

ज्ञान से सूरि यतीन्द्रपद पामे, घर-घर मंगल चार।
रस-नव-निधि-रूप-चातुर्मासे, वरत्या जय जय-
कार रे ॥ प्रा० ॥ ७ ॥

ॐ ह्रीं श्रीसुरासुरनरनाथसमहिताय परमात्मने नम'। अनन्तवस्तुप्रकाशकं प्रयत्नतराऽज्ञानमही ध्र-मेदक श्रीज्ञानपद कलशश्च श्रीरामचूर्णैर्यजामहे स्वाहा।"

यह मंत्र बोल कर वासक्षेप से ज्ञान की पूजा करना और नैवेद्य, चावल, धूप, दीप, रूपानाणा चढाना। बाद में कलश त्रिगड़ा के सामने खड़े रह कर हाथ जोड़ के प्रार्थना रूप से नीचे के पीठिका-दोहा बोलना।

सुखकर शंखेश्वर नमी, थुणस्युं श्रीश्रुत
चउ मूगा श्रुत एक है, स्व-पर

